# कर्मकाण्डप्रबोध




डॉ. राममिलन मिश्र

कोहि पाना च्यातिएका छन् किन-लगीका
तिमीले खोलेको पाठ नभेटिन पनि सक्छ

# कर्मकाण्डप्रबोध

(पञ्चाङ्ग-पूजन, वेदी पूजन, प्रधान देवता पूजन, हवन विधि, मण्डपपूजन एवं आरती मंत्रादि संवलित साङ्गोपाङ्ग शास्त्रीय अनुष्ठान पद्धति)

लेखक

**डॉ० राममिलन मिश्र**

**( साहित्य, ज्योतिष, पुराणेतिहासाचार्य, नेट, पी-एच.डी. ज्योतिष )**

**अध्यक्ष- श्री वेदाङ्ग संस्थान प्रयागराज एवं**

**अखिल भारतीय प्रयाग पंडित सभा, प्रयागराज**



# कर्मकाण्डप्रबोध

(पञ्चाङ्ग-पूजन, वेदी पूजन, प्रधान देवता पूजन, हवन विधि, मण्डपपूजन एवं आरती, मंत्रादि संवलित साङ्गोपाङ्ग शास्त्रीय अनुष्ठान पद्धति)



लेखक

**डॉ० राममिलन मिश्र**

( साहित्य, ज्योतिष, पुराणेतिहासाचार्य, नेट, पी-एच.डी. ज्योतिष )

अध्यक्ष- श्री वेदाङ्ग संस्थान प्रयागराज एवं

अखिल भारतीय प्रयाग पंडित सभा, प्रयागराज




**श्री वेदाङ्ग संस्थान, प्रयागराज - ६**

**ISBN : 978-81-935160-0-3**




**कर्मकाण्डप्रबोध :** साङ्गोपाङ्ग शास्त्रीय अनुष्ठान पद्धति



**संस्करण :** प्रथम : गुरुपूर्णिमा २०७२ विक्रमी
द्वितीय : अक्षयतृतीया २०७४ विक्रमी
तृतीय : श्री गंगादशहरा २०७६ विक्रमी
चतुर्थ : अक्षयनवमी २०७७ विक्रमी

**प्रकाशक:** **श्री वेदाङ्ग संस्थान, प्रयाग**
कमला निलयम्
कमलानगर, यमुना विहार, तिगनौता
डांडी, प्रयागराज - २११००८
☎: ९४१५३६६८२२, ८८४०७६२३८१

**मूल्य :** रु० २५०/-

**पुस्तक प्राप्ति स्थान:** **श्री वेदाङ्ग संस्थान, प्रयाग**
हरभजनदास का मन्दिर, ६३/५९, मोरी
दारागंज, प्रयागराज - ६ (उ.प्र.)

**शब्द-संयोजन एवं पृष्ठ-विन्यास :** ब्रह्मानन्द मिश्र
कृष्णा कम्प्यूटर संस्थान, दारागंज

**मुद्रक :** **एकेडमी प्रेस,**
दारागंज, प्रयागराज-०६

## ।। समर्पण ।।



ॐ देवताभ्यः पितृभ्यश्च महायोगिभ्य एव च।
नमः स्वाहायै स्वधायै नित्यमेव नमो नमः।।



देवीरामसखी सुमूर्ति विमला जननी पितुर्मातृका।
रुद्रात्मः श्रीब्रह्मदीन सुमनः ब्रह्मैक्यभावात्मकः।।
ब्रह्मर्षेः श्रीवत्सगोत्रजविधोः वंशावतंशो रविः।
ग्रन्थोऽयं उभयोश्चरणकमलयोः धर्माप्तये चार्पितम्।।

स्वर्गीया पितामही रामसखी देवी एवं रुद्रस्वरूप स्वर्गीय
पितामह ब्रह्मदीन मिश्र की पुण्यस्मृति में
''**कर्मकाण्ड प्रबोध**'' नामक ग्रन्थ सादर समर्पित



# निवेदन

सच्चिदानन्दरूपाय विश्वोत्पत्यादिहेतवे।
तापत्रयविनाशाय श्रीकृष्णाय वयं नुमः।।

कर्मकाण्ड कराने में जिज्ञासा रखने वाले प्रारम्भिक छात्रों को ध्यान में रखते हुए प्रस्तुत कर्मकाण्ड-प्रबोध नामक पुस्तक का सम्पादन किया जा रहा है। इसमें कर्मकाण्ड सम्बन्धी प्रारम्भिक जानकारी एवं गणेश गौरी, कलश, षोडश मातृका, सप्त घृत मातृका सहित वास्तु, योगिनी, क्षेत्रपाल, नवग्रह मण्डल, सर्वतोभद्रमण्डल, तथा चतुर्लिङ्गतोभद्रमण्डल का आवाहन, पूजन सहित और प्रधान देवता पूजन का विधान यथा सम्भव सरल ढंग से प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। कुशकण्डिका विधान इस पुस्तक की विशेषता है जिसका प्रायः लोप ही देखा जाता है जबकि प्रत्येक हवन कर्म में कुशकण्डिका आवश्यक कर्म है। साथ ही पुरुषसूक्त, श्री सूक्त तथा रुद्र सूक्त भी दिया जा रहा है जिसका प्रयोग विष्णु शिव एवं लक्ष्मी या दुर्गा के पूजन में किया जा सके। इसके अतिरिक्त पूजन में प्रयुक्त होने वाले वैदिक मंत्र, कण्ठाग्र करणीय देवताओं के श्लोक, मङ्गलादि अष्टयोगिनियों के वैदिक मन्त्र मूल एवं पंचक नक्षत्रों के वैदिक मंत्र भी दिए जा रहे हैं। रत्न पूजन एवं वाहन पूजन की विधि भी अन्त में दी गई है, जो कि वर्तमान में अत्यन्त उपयोगी है। प्रत्येक कर्मकाण्ड में इनका प्रयोग होने से जिज्ञासुओं के लिए उपयोगी होगें। इसके माध्यम से आवश्यक सभी यज्ञ अनुष्ठान सम्पन्न किए जा सकते हैं। पुस्तक में वैदिक एवं पौराणिक दोनों प्रकार के मंत्रों का संकलन होने से सर्वग्राह्य होगी। कर्मकाण्ड प्रबोध का प्रथम संस्करण श्री गुरुपूर्णिमा, संवत् २०७२ विक्रमी को किया गया।

# चतुर्थ संस्करण

कर्मकाण्ड प्रबोध ग्रन्थ के प्रथम, द्वितीय एवं तृतीय संस्करण का प्रकाशन आप सुधीजनों द्वारा हाथों हाथ स्वीकार किया गया तदर्थ साधुवाद। भगवत्कृपा से शीघ्र ही चतुर्थ संस्करण के प्रकाशन का सुअवसर प्राप्त हुआ है, अतः पूर्व संस्करणों में जो निर्दिष्ट त्रुटियाँ थीं उन्हें इस संस्करण में पूर्ण रूप से संशोधित करने का प्रयास किया गया है साथ ही प्रस्तुत संस्करण में जिज्ञासुओं

की अपेक्षा से मण्डप–पूजन भी दिया गया है जो आप सबकी अपेक्षा थी। इसके पूर्व संस्करण में जन्म तिथि पूजन विधि, दुर्गोपनिषत्कल्पद्रुम ग्रन्थावतारित चण्डी के विशिष्ट हवन विधान को दिया गया था। इस संस्करण को विशुद्धतम् करने का अथक प्रयास किया गया है, तथापि पाठक विद्वत् वरेण्य से निवेदन है कि जो त्रुटियां या सुधार की अपेक्षा हो कृपया सूचित कर ग्रन्थ को निर्दुष्ट बनाने में सहयोग करेंगे। इस महनीय सहयोग के लिये आप सबका अभार।

विश्वास है कि कर्मकाण्ड प्रबोध के पूर्व संस्करणों की भाँति इस चतुर्थ संस्करण में प्रकाशित प्रतियों को भी आप सब सहर्ष स्वीकार करेंगे, तदर्थ सदुपयोगार्थ यह ग्रन्थ आप सब के लिये सादर निवेदित है।

**कर्मकाण्डप्रबोधोऽयं ग्रन्थः पण्डितश्रेयसे।**
**साररूपं समालिख्य सारल्येन प्रकाशितः।।**
**छात्राणां मृदुबुद्धीनां स्वल्पज्ञानवतां कृते।**
**क्रमाचर्या विबोधाय त्वदीयैव समर्पये।।**

लेखक

श्री अक्षयनवमी, संवत् २०७७ विक्रमी

**डॉ. राममिलन मिश्र**
* बिसौंधा, इटवाँ, चित्रकूट (उ.प्र.)
* 'कमला निलयम', कमलानगर, तिगनौता,
डांड़ी, प्रयागराज (उ.प्र.)



# विषयानुक्रम

# पूजन सम्बन्धित आवश्यक जानकारी

- पत्र पुष्प तथा फल अधोमुख न चढ़ावे किन्तु विल्व पत्र अधोमुख ही चढ़ावें। – पाटल आह्निक, पृ. १४२
- कमल पांच रात्रि तक, विल्व पत्र दश रात्रि तक, तथा ११ रात्रि तक तुलसी पर्युषित नहीं होती। – स्मृत्यन्तर।
- शिवजी को विल्वपत्र, विष्णु को तुलसी, गणेश को दूर्वा, दुर्गा को अनेक प्रकार के पुष्प, सूर्य को लाल करवीर पुष्प अतिप्रिय हैं। – स्मृत्यन्तर।
- पुष्प न मिलने पर पत्र ही निवेदित किया जा सकता है। पत्राभाव में तृण या छाल चढ़ा सकते हैं वह भी न हो तो भक्ति से मानसिक पूजन करें। – भविष्यपुराण
- कृमि कीट से छिद्र किये हुए, सड़े हुये, वासी, स्वयं गिरे हुये तथा जिनमें मलादि विकार लगा हो अर्थात् बहुत गंदा हो उन्हें देवताओं में नहीं चढ़ावे। – भविष्यपुराण
- अधोवस्त्र में रखे हुए तथा जल से धुले हुए फूल देवता नहीं ग्रहण करते। – भविष्यपुराण
- अङ्गुष्ठ के अग्रभाग से देव मूर्ति को नहीं रगड़ना चाहिए, कुशा के अग्रभाग से देवताओं में जल न छिड़के, वह वज्रपात के समान होता है। – वार्तिक
- जमीन में गिरे हुए तथा सूखे हुये फूलों से, पंखुड़ी पृथक् किये हुए फूलों से तथा पुष्पकली से देवपूजा नहीं करनी चाहिए। – हारीत
- बिना टूटे चावल ही अक्षत कहे जाते हैं अतः साबुत चावलों को शुद्ध जल से तीन बार धोकर ही देव पूजन में प्रयोग करना चाहिए।
- एक बार चढ़े हुए फूल, बेलपत्र या तुलसीदल को दोबारा नहीं चढ़ाना चाहिए।
- उग्र गन्ध वाले दूषित गन्धवाले तथा निर्गन्ध पुष्पों से पूजा न करें। – वार्तिक

- वस्त्र में लाए हुए, हाथ में लाए हुए, स्वयं गिरे हुए तथा एरण्ड पत्र में लाये हुए फूलों से पूजा न करें। – हारीत
- अक्षत से विष्णु (शालग्राम) की, तुलसी से गणेश की, दूर्वा से दुर्गा की, उन्मत्त (धतूरा) से सूर्य की पूजा न करें अर्थात्, इन्हें न चढ़ावें। – भट्टि ज्ञानमाला
- मदार का फूल तथा धतूरा विष्णु को सदा वर्जित है। कीड़े से युक्त फल भी देवों को नहीं चढ़ाना चाहिए। – ज्ञानमाला
- गणेश को लड्डू प्रिय हैं। गणेशो लड्डुकप्रियः।
- हरित या श्वेत दूर्वा पांच या तीन पत्र से युक्त २१ संख्या में गणेश को चढ़ावें।
- तुलसी के अतिरिक्त सभी पुष्प पत्र गणेश को चढ़ते हैं।
- शिवपूजा में जो पत्र-पुष्प विहित हैं सभी गौरी जी को प्रिय हैं।
- अपामार्ग (चिचिड़ी) गौरी जी को विशेष प्रिय है।
- जितने भी लाल पुष्प हैं वे भगवती को अभीष्ट हैं। सुगंधित सभी श्वेत पुष्प भी भगवती को प्रिय हैं।
- वेला, चमेली, केशर, श्वेत-रक्त फूल, श्वेत कमल, पलाश, तगर, अशोक, चंपा, मौलसिरी, मदार, कुंद, लोध, कनेर, आक, शीशम, अपराजिता (शंखपुष्पी) के फूलों से भी देवी जी की पूजा की जाती है।
- आक (मदार) का निषेध भी मिलता है, **देवीनामर्कमन्दारौ ...... वर्जयेत्।** किन्तु दुर्गा में चढ़ाया जा सकता है।
- शमी, अशोक, कर्णिकार (कनियार या अमलतास) गूमा, दोपहरिया, अगस्त्य, मदन, सिन्दुवार शल्लकी, माधवी आदि लताएं कुश की मंजरियां विल्वपत्र, केवड़ा, कदम्ब, भटकटैया, कमल इत्यादि फूल भगवती को प्रिय हैं।
- ताम्रपात्र में रखा हुआ चन्दन, चर्मपात्र में तीर्थजल या गंगा जल अपवित्र हो जाता है।

- दीपक को दीपक से नहीं जलाना चाहिए, ऐसा करने से दरिद्रता आती है।
- एक हाथ से प्रणाम तथा प्रदक्षिणा न करें।
- दूसरी की धारण की हुयी अंगूठी मंगल कार्य में न धारण करें।
- पूजन में स्त्री को दाहिने, किन्तु अभिषेक, विप्रपादप्रक्षालन, सिन्दूरदान तथा शय्या में बाएं बैठाने का विधान है।
- स्त्रियों के बाएं हाथ में रक्षा बाँधने की परम्परा है, जबकि रक्षा दाहिने हांथ में बांधना चाहिए।
- नित्य होम तथा विवाहादि संस्कार में पूर्णाहुति नहीं करना चाहिए।
- शनि, भौम, बुध तथा रविवार को लक्ष्मी पूजन आरम्भ न करें।
- पौष शुक्ल दशमी, चैत्र शुक्ल पंचमी, श्रावण पूर्णिमा को लक्ष्मी के अनुष्ठान से अभीष्ट की सिद्धि होती है।
- दुर्गा होम, ग्रह शान्ति होम, सत्यनारायण व्रत कथा होम, नित्य-नैमित्तिक होम तथा विवाहादि संस्कारों में किए जाने वाले हवन कर्म में अग्निवास का विचार नहीं किया जाता।
- ब्रह्ममुहूर्त, प्रदोषकाल, प्रदोष पर्व, सोमवार, श्रावणमास, आर्द्रा नक्षत्र, द्वादशी तिथि एवं अन्य शिवजी के विशेष पर्वों में रुद्राभिषेक रुद्रयज्ञारम्भ, महामृत्युञ्जय मंत्रारम्भ के लिए, शिववास का विचार नहीं करना चाहिए। — पर्वदर्शन
- किसी भी देवता की आराधना के लिए उनके दिन, तिथि, नक्षत्र काल, पर्व में पृथक् से मुहूर्त्त देखने की आवश्यकता नहीं होती।

— वत्स संहिता





# अथ पूजनोपचारा:

➲ पूजन में प्रयोग की जाने वाली क्रिया विधि को पूजन-उपचार कहते हैं।

## त्रयोपचार

**गन्धाक्षत पुष्पाणि त्रयो दत्वा समर्चयेत्।।**

गन्ध, अक्षत (चावल) तथा फूलमाला से की जाने वाली पूजा त्रयोपचार पूजा है।

## पञ्चोपचार

**गन्धपुष्पे धूपदीपौ नैवेद्यः पञ्चते क्रमात्।।**

गन्ध, पुष्प (माला) धूप, दीप तथा नैवेद्य (भोग) समर्पण पञ्चोपचार पूजा मानी जाती है।

## दशोपचार

**अर्घ्यं पाद्यं चाचमनं स्नानं वस्त्रनिवेदनम्।**
**गन्धादयो नैवेद्यान्ता उपचारा दशक्रमात्।।** (ज्ञान मालायां)

अर्घ्य, पाद्य, आचमन, स्नान, वस्त्र, गन्ध, अक्षत, पुष्प, धूप, दीप तथा नैवेद्य दशोपचार हैं।

## षोडशोपचार

**आवाहनाऽऽसने पाद्यमर्घ्यमाचमनीयकम्।**
**स्नानं-वस्त्रोपवीतं च गन्धमाल्यान्यनुक्रमात्।।१।।**
**धूपं दीपं च नैवेद्यं ताम्बूलं च प्रदक्षिणा।**
**पुष्पाञ्जलिरिति प्रोक्ता उपचारास्तु षोडश।।२।।**
**'फलेन सफलावाप्तिः साङ्गता दक्षिणार्पणात्'।**

(कर्मप्रदीपे)

आवाहन, आसन, पाद्य, अर्घ्य, आचमन, स्नान, वस्त्र, जनेऊ, गन्ध, फूल (माला), धूप, दीप, नैवेद्य, पान, प्रदक्षिणा (परिक्रमा) तथा पुष्पांजलि षोडश उपचार के अन्तर्गत आते हैं। साथ में पूजा की सफलता हेतु फल तथा साङ्गता हेतु दक्षिणा भी चढ़ाया जाता है।

## त्रिंशदुपचार

अर्घ्यं पाद्यमाचमनं मधुपर्कमुपस्पृशम्।
स्नानं नीराजनं वस्त्रमाचामं चोपवीतकम्।।
पुनराचमनं भूषा दर्पणालोकनं ततः।
गन्धपुष्पे धूपदीपौ नैवेद्यं च ततः क्रमात्।।
पानीयं तोयमाचामं हस्तवासस्ततः परम्।
ताम्बूलमनुलेपं च पुष्पदानं ततः पुनः।।
गीतं वाद्यं तथा नृत्यं स्तुतिं चैव प्रदक्षिणाः।
पुष्पाञ्जलि-नमस्कारौ त्रिंशोपचारमीरिताः।।
(ज्ञानमालायाम्)

अर्घ्य, पाद्य, आचमन, मधुपर्क, आचमन, स्नान, नीराजन, वस्त्र, आचमन, जनेऊ, आचमन, अलंकार, दर्पण, गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य, जल आचमन, करोद्वर्त्तन, पान, अनुलेप, पुनःपुष्प, गीत, वाद्य, नृत्य, स्तुति, प्रदक्षिणा, पुष्पांजलि तथा नमस्कार तीस पूजोपचार कहे गये हैं।

## राजोपचार

ततः पञ्चामृताभ्यङ्गमङ्गस्योद्वर्त्तनं तथा।
मधुपर्कं परिमल-द्रव्याणि विविधानि च।।
पादुकान्दोलनादर्शं व्यजनं छत्र चामरे।
वाद्यार्तिक्यं नृत्यगीत-शय्या-राजोपचारकाः।।

अर्थात् षोडशोपचार पूजा के सहित, पञ्चामृतादि से स्नान, चंदनादि द्रव्यों से स्नान (अंग सिंचन) मधुपर्क, नानापरिमलद्रव्य (अबीर गुलाल

सुगंधित द्रव्यादि) पादुका, दोला, व्यजन, छत्र, चामर, वाद्य, आरती, नृत्य, गीत तथा शय्या राजोपचार के अंतर्गत आते हैं।

### मानसोपचार

पृथिव्यात्मक गन्ध, आकाशात्मक पुष्प, वाय्वात्मक धूप, तेजसात्मक दीप, अमृतात्मक नैवेद्य और सर्वात्मक पुष्पाञ्जलि को मन से कल्पना मात्र से समर्पित करना ही मानसोपचार पूजा है। तथा उक्त सभी उपचारों को मन से काल्पनिक समर्पण करते हुए देवता का ध्यान ही मानसोपचार पूजन है।

*(इति कर्मकाण्डप्रबोधे पूजनोपचाराः समाप्ताः)*



# पूजन में प्रयोज्य पदार्थ परिचय

### पञ्चामृत

**गव्यमाज्यं दधिक्षीरं माक्षिकं शर्करान्वितम्।**
**एकत्र-मिलितं ज्ञेयं दिव्यं पञ्चामृतं परम्।।**

(धन्वन्तरि)

गाय का घी, दही, दूध तथा शहद और शक्कर एकत्रित होनेपर दिव्य पञ्चामृत होता है।

### पञ्चगव्य

**गोमूत्रं गोमयं क्षीरं दध्याज्यं कुशोदकम्।**
**मंत्रेण मेलितं भूयाद् पञ्चगव्यमघापहम्।।**

गाय का मूत्र, गोबर, दूध, दही, घी तथा कुशोदक इन पदार्थों को मंत्र से सम्मिश्रित करने से पापनाशक पञ्चगव्य बनता है।

## पञ्चपल्लव

**अश्वत्थोदुम्बर-प्लक्ष-चूतन्यग्रोध पल्लवाः।**
**पञ्चपल्लवमित्युक्तं सर्वकर्मणि शोभनम्।।**

आम, पीपल, पाकर, गूलर, बरगद यही पञ्चपल्लव कहे जाते हैं जो कि सभी कर्मों में शुभ बर्द्धक हैं।

## पञ्चरत्न

**कनकं हीरकं नीलं पद्मरागं च मौक्तिकम्।**
**अभावे सर्व-रत्नानां हेमं सर्वत्र योजयेत्।।**

सोना, हीरा, नीलम्, पुखराज और मोती पञ्चरत्न हैं इनके अभाव में केवल सोना प्रयोग किया जा सकता है। अथवा-

**सुवर्णं रजतं मुक्ता लाजावर्त-प्रवालकम्।**
**रत्नपञ्चकमाख्यातं धर्मशास्त्रे स्फुटं बुधैः।।**

सोना, चांदी, मोती, लाजावर्त तथा मूंगा को धर्मशास्त्र में विद्वानों ने पञ्चरत्न की संज्ञा दी है।

## सप्तमृत्तिका

**अश्वस्थानाद् गजस्थानाद् वल्मीकात् संगमाद् ह्रदात्।**
**राजद्वाराच्च गोष्ठाच्च मृदमानीय निःक्षिपेत्।।**

घुड़सार की, गजशाला की, दीमक की, संगम की, तालाब की, राजद्वार (कचेहरी) की तथा गोशाला की मिट्टी को सप्तमृत्तिका कहते हैं।

## सप्तधान्य

**यव-धान्य-तिलाः कङ्गुः मुद्ग-चणक-श्यामकाः।**
**एतानि सप्त-धान्यानि सर्वकार्येषु योजयेत्।।**

जवा, धान, तिल, काकुन, मूंग, चना तथा सांवा इन सात धानों को सभी शुभ कार्यों में प्रयुक्त करें।

## सर्वौषधि

मुरा-मांसी-वचा-कुष्ठं शैलेयं रजनीद्वयम्।
सठी-चम्पक-मुस्ता च सर्वौषधिगणः स्मृतः।।

मुरा, जटामासी, वच, कुष्ठ, शिलाजीत, हल्दी, दारुहल्दी, सठी, चम्पक और मुस्ता सर्वौषधि कहे गये हैं। सर्वौषधि के अभाव में शतावर का प्रयोग किया जाता है।

## मधुरत्रय

दध्याज्यं मधुञ्चैव मधुरत्रयमुच्यते।।

दधि, घी तथा मधु (शहद) को मधुरत्रय अथवा त्रिमधु कहा जाता है। मधुपर्क में मधुरत्रय का प्रयोग होता है।

## पञ्चपुष्प

चम्पकाम्र-शमी-पद्म-करवीरं च पञ्चकम्।।

चम्पा, आम, शमी, कमल तथा कनेर – ये पांच प्रकार के पुष्प पञ्चपुष्प कहे जाते हैं।

## नवग्रहसमिधा

अर्कः पलाशश्च खदिरः अपामार्गोऽथ पिप्पलः।
उदुम्बरोः शमी-दुर्वा-कुशाश्च समिधः क्रमात्।।

सूर्य-मदार, चन्द्र-पलाश (छिउल), मंगल-खैर, बुध-अपामार्ग (चिचिड़ी), गुरु-पीपल, शुक्र-गूलर, शनि-शमी, राहु-दूर्वा तथा केतु की समिधा कुश है।

## अष्टधातु

सोना, चांदी, तांबा, लोहा, शीशा, रांगा, पीतल, कांसा।

## अष्टबीज

तिल, जव, मूँग, गेहूँ, नीकर, सांवा, सरसो, धान।

## अष्टौषधि

हरताल, मैनशिल, अभ्रक, कुलञ्जन, गेस, सोनामक्खी, चांदीमक्खी, काशीस (काशीष)।

## अष्टरत्न

हीरा, मोती, मूंगा, शंख, स्फटिक, पुखराज, नीलम, माणिक।

## महौषधि

शमी, पलाश, सारिवा, हल्दी, सरसो, प्रियंगु, कुलिञ्ज, पद्मकेशर, गोरोचन, नागकेशर, सहदेई, सिंधी, व्याघ्री, बला, शंखपुष्पी, वच, सुवर्चना, सिद्धि, वृद्धि, शतावर, सूर्यवर्त्त, अपराजिता, विष्णुक्रांता।

*( इति कर्मकाण्डप्रबोधे पूजने प्रयोज्यपदार्थानां परिचयः समाप्तः)*





# यज्ञानुष्ठान में वेदी स्थापन क्रम

पूर्व

दक्षिण

योगिनी

वास्तु

सप्तघृत मातृका

षोडश मातृका

प्रधान वरुण कलश

गौरी गणेश

प्रधान देवपीठ

आचार्य आसन

यजमानपत्नी आसन

यजमान आसन

दीपक

रुद्र कलश

नवग्रह वेदी

क्षेत्रपाल

उत्तर

पश्चिम

# पूजन प्रारम्भ करने से पूर्व ध्यातव्य

- पूजन प्रारम्भ होने के पूर्व पूजन सामग्री व्यवस्थित करके थाली में रख लें।
- जिस स्थान पर पूजन करना हो उसे पवित्र करके यथा स्थान आसन लगावें।
- गंगा जी की बालू या मिट्टी रखकर उस पर अष्टदल कमल की आकृति बनाकर मिट्टी का या धातु का कलश रखें।
- कलश में रोली से स्वस्तिक बनावें एवं उसके गले में कलावा बांध दें।
- कलश के ऊपर एक प्याले या कटोरे में धान्य या चावल भरकर रखें तथा उसके ऊपर नारियल लाल वस्त्र में लपेटकर या कलावा लपेटकर रखें।
- कलश के सामने आटा हल्दी अबीरादि से अष्टदलाकृति बनाकर किसी प्याले में पीला लाल चावल भरकर उसके ऊपर भी हल्दी से अष्टदल बनाकर गाय के गोबर की गौरी एवं सुपाड़ी में कलावा लपेटकर गणेशजी बनाकर रखें, गौरी जी में भी कलावा लपेट दें।
- कलश के दाहिनी ओर ईशान कोण में रोली या चावल से षट्कोण बनाकर घी का दीपक जलाकर रखें।
- कलश के बायीं ओर षोडश मातृका एवं षोडशमातृका के बायें या पीछे सप्तघृतमातृका रखें।
- पूजन की सामग्री एवं पूजन के लिए जलपात्र यजमान के दाहिनी ओर रखें।
- कलश से दक्षिण ईशान कोण में नवग्रह वेदी रखें।

- जिन देवता का मुख्य रूप से पूजन होना हो उनके लिए पूर्व दिशा में मध्य में प्रधान वेदी (सर्वतोभद्र अथवा लिङ्गतोभद्र के ऊपर मध्य में एक कलश स्थापितकर, कलश के ऊपर सिंहासन में प्रधान देवता की स्वर्ण प्रतिमा या उपलब्ध मूर्ति स्थापित करें।
- पूजा में कुश निर्मित या ऊन का आसन प्रयोग करें। किन्तु स्त्रियों के लिए कुशासन उचित नहीं है।
- पूजन में तांबे या कांसे आदि धातु के बर्तन का प्रयोग करें। किन्तु दूध, दही रखने में तांबे का प्रयोग वर्जित है।
- **पञ्चामृत** – गायका दूध, दही, घी, शहद एवं शक्कर मिलाकर पंचामृत बनता है, पञ्चामृत में केवल इन्हीं पांच द्रव्यों को मिलावे, पंचमेवा का प्रयोग पृथक् रूप से नैवेद्य में किया जाना चाहिए।
- पूजन में उतावलापन न करें श्रद्धा से भगवान की पूजा करें।
- आचार्य के निर्देशानुसार पूजन करने से ही फल की प्राप्ति होती है।
- किसी योग्य वैदिक एवं तपस्वी ब्राह्मण को ही आचार्य बनाना चाहिए।

❑❑



।।श्री गणेशाय नमः।। ।।श्री गुरुभ्यो नमः।। ।।श्री सरस्वत्यै नमः।।
।।श्री वेदपुरुषाय नमः।।

# अथ मंगलाचरणम्

ॐ गणनान्त्वा गणपति ॸ हवामहे प्रियाणान्त्वा प्रियपति ॸ हवामहे निधीनान्त्वा निधिपति ॸ हवामहे वसो मम। आहमजानि गर्भधमा त्वमजासि गर्भधम् ।।१।।

ॐ आयं गौः पृश्निरक्रमीदसदन्मातरं पुरः। पितरं च प्रयन्त्स्वः।।२।।

ॐ सूर्यरश्मिर्हरिकेशः पुरस्तात् सविता ज्योतिरुदयाँ २ अजस्त्रम्। तस्य पूषा प्रसवे यातिविद्वान् संपश्यन्विश्वा भुवनानि गोपाः।।३।।

ॐ नमः शम्भवाय च मयोभवाय च नमः। शङ्कराय च मयस्कराय च नमः शिवाय च शिवतराय च।।४।।

ॐ इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्। समूढमस्य पा ॸ सुरे स्वाहा।।५।।

(इति मंगलाचरणम्।)



# श्रीगणपति-अथर्वशीर्षम्

ॐ भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवाः। भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः।
स्थिरैरङ्गैःस्तुष्टुवा गुं सस्तनूभिः। व्यशेमहिदेवहितं यदायुः।
स्वस्ति नऽइन्द्रो वृद्धश्रवाः। स्वस्तिनः पूषा विश्ववेदाः।
स्वस्ति नस्तार्क्ष्योऽअरिष्टनेमिः। स्वस्तिनो बृहस्तपतिर्दधातु।
ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः।।

ॐ नमस्ते गणपतये। त्वमेव प्रत्यक्षं तत्त्वमसि। त्वमेव केवलं कर्त्तासि। त्वमेव केवलं धर्त्तासि। त्वमेव केवलं हर्त्तासि। त्वमेव सर्वं खल्विदं ब्रह्मासि। त्वं साक्षादात्मासि नित्यम्। ऋतं वच्मि। सत्यं वच्मि। अव त्वं माम्। अव वक्तारम्। अव श्रोतारम्। अव दातारम्। अव धातारम्। अवानूचानमवशिष्यम्। अव पश्चात्तात्। अव पुरस्तात्। अवोत्तरात्तात्। अव दक्षिणात्तात्। अवचोर्ध्वात्तात्। अवाधरात्तात्। सर्वतो मां पाहि पाहि समन्तात्। त्वं वाङ्मयस्त्वं चिन्मयः। त्वमानन्दमयस्त्वं ब्रह्ममयः। त्वं सच्चिदानन्दाद्वितीयोऽसि। त्वं प्रत्यक्षं ब्रह्मासि। त्वं ज्ञानमयो विज्ञानमयोऽसि। सर्वं जगदिदं त्वत्तो जायते। सर्वं जगदिदं त्वत्तस्तिष्ठति। सर्वं जगदिदं त्वयि लयमेष्यति। सर्वं जगदिदं त्वयि प्रत्येति। त्वं भूमिरापोऽनलोऽनिलो नभः। त्वं चत्वारि वाक् पदानि। त्वं गुणत्रयातीतः। त्वमवस्था-त्रयातीतः। त्वं देहत्रयातीतः।। त्वं कालत्रयातीतः। त्वं मूलाधार स्थितोऽसि नित्यम्। त्वं शक्ति-त्रयात्मकः। त्वां योगिनो ध्यायन्ति नित्यम्। त्वं ब्रह्मा त्वं विष्णुस्त्वं रुद्रस्त्वमिन्द्रस्त्वमग्निस्त्वं वायुस्त्वं सूर्यस्त्वं चन्द्रमास्त्वं ब्रह्मभूर्भुवः स्वरोम्।

गणादीन् पूर्वमुच्चार्य वर्णादींस्तदनन्तरम्। अनुस्वारः परतरः। अर्धेन्दु लसितम्। तारेण रुद्धम्। एतत्तव मनुस्वरूपम्। गकारः पूर्वरूपम्। अकारो मध्यमरूपम्। अनुस्वारश्चान्त्यरूपम्। बिन्दुरुत्तररूपम्। नादः सन्धानम्। स गुं हितासन्धिः। सैषा गणेशविद्या। गणक ऋषिः। निचृद्

गायत्री छन्दः। गणपतिर्देवता। ॐ गं गणपतये नमः। एकदन्ताय विद्महे वक्रतुण्डाय धीमहि। तन्नो दन्तिः प्रचोदयात्। एकदन्तं चतुर्हस्तं पाशमङ्कुश-धारिणम्। रदं च वरदं हस्तैर्बिभ्राणं मूषकध्वजम्।। रक्तं लम्बोदरं शूर्पकर्णकं रक्तवाससम्। रक्त-गन्धानुलिप्ताङ्गं रक्तपुष्पैः सुपूजितम्।। भक्तानुकम्पिनं देवं जगत्कारणमच्युतम्।। आविर्भूतं च सृष्ट्यादौ प्रकृतेः पुरुषात्परम्। एवं ध्यायति यो नित्यं स योगी योगिनां वरः। नमो व्रातपतये नमो गणपतये नमः प्रमथ पतये नमस्तेऽस्तु लम्बोदरायैक-दन्ताय विघ्न-विनाशिने शिवसुताय श्रीवरद-मूर्त्तये नमः।।

एतदथर्वशीर्षं योऽधीते। स ब्रह्मभूयाय कल्पते। स सर्वविघ्नैर्न बाध्यते। स सर्वत्र गुणमेधते। स पञ्च-महापापात् प्रमुच्यते। सायमधीयानो दिवसकृतं पापं नाशयति। प्रातरधीयानो रात्रिकृतं पापं नाशयति। सायं प्रातः प्रयुञ्जानो अपापो भवति। सर्वत्राधीयानोऽपविघ्नो भवति। धर्माऽर्थ काम मोक्षं च विन्दति। इदमथर्वशीर्षमशिष्याय न देयम्। यो यदि मोहाद्दास्यति स पापीयान् भवति। सहस्रावर्तनाद्यं यं काममधीते। तं तमनेन साधयेत्। अनेन गणपतिमभिषिञ्चति। स वाग्मी भवति। चतुर्थ्यामनश्नञ्जपति स विद्यावान् भवति। इत्यथर्वण-वाक्यम्। ब्रह्माद्यावरणं विद्यान्न विभेति कदाचनेति। योदूर्वाङ्कुरैर्यजति। स वै श्रवणोपमो भवति। यो लाजैर्यजति स यशोवान् भवति। स मेधावान् भवति। यो मोदक-सहस्रेण यजति। स वाञ्छित-फलमवाप्नोति। यः साज्य-समिद्भिर्यजति। स सर्वं लभते स सर्वं लभते। अष्टौ ब्राह्मणान् सम्यग्ग्राहयित्वा सूर्यवर्चस्वी भवति। सूर्यग्रहे महानद्यां प्रतिमा-सन्निधौ वा जप्त्वा। सिद्धमन्त्रो भवति। महाविघ्नात् प्रमुच्यते। महादोषात् प्रमुच्यते। महापापात् प्रमुच्यते। महाप्रत्यवायात् प्रमुच्यते। स सर्वविद्भवति स सर्वविद्भवति। य एवं वेद। इत्युपनिषत्।

सहना ववतु सहनौ भुनक्तु सह वीर्यं करवावहै।
तेजस्विनावधीतमस्तु मा विद्विषा-वहै।।

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः।

❑❑

।। श्री गणेशाय नमः ।।

# अथ पूजन विधिः

प्रातःकाल नित्यक्रिया स्नानादि से निवृत्त होकर पूर्वाभिमुख शुद्ध आसन में बैठें तथा अपने दायें पत्नी को बैठाकर अपने ऊपर जल सिंचन करें।

पवित्रीकरण-

ॐ पुनन्तु मा देव जनाः पुनन्तु मनसा धियः।
पुनन्तु विश्वाभूतानि जातवेदः पुनीहि मा।।
ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपि वा।
यः स्मरेत् पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः।।

**आचमन-** (दाहिने हाथ में जल लेकर ऋषि तीर्थ से (हथेली के मूल भाग से) तीन बार जल पी लेवें)

**ॐ केशवाय नमः। ॐ नारायणाय नमः। ॐ माधवाय नमः। ॐ हृषीकेशाय नमः।** (हाथ शुद्ध कर लें)

**पवित्रीधारण-** (दांये हाथ की अनामिका में दो कुश की तथा बायें हाथ की अनामिका में तीन कुश की पवित्री धारण करें।)

**ॐ पवित्त्रे स्त्थो व्वैष्ण्णव्यौ सवितुर्व्वःप्प्रसव ऽउत्त्पुनाम्म्यच्छिद्द्रेण पवित्त्रेण सूर्य्यस्य रश्म्मिभिः। तस्य ते पवित्त्रपते पवित्त्रपूतस्य यत्त्कामः पुने तच्छकेयम्।।**

कुशैः निर्मितां रम्यां पवित्रां देवप्रीतिदाम् ।
प्रशमनायासुरीं शक्तिं पवित्रीं धारयाम्यहम् ।।

**ॐ पुण्डरीकाक्षः पुनातु। पुण्डरीकाक्षः पुनातु। पुण्डरीकाक्षः पुनातु।।**

**आसनशुद्धि-**

(आसन पर जल छिड़कें अथवा आसन का दोनों हाथ से स्पर्श करें)

**ॐ स्योना पृथिविनो भवान्नृक्षरा निवेशनी।**
**यच्छानः शर्म्म सप्प्रथाः।।**

ॐ पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता।
त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम्।।

**तिलक धारण-** (रोली अक्षत से यजमान के माथे पर तिलक लगावें।)

**ॐ सुचक्षा अहमक्षीभ्यां भूया स गुं सुवर्च्चा मुखेन।**
**सुश्रुत्कर्ण्णाभ्यांम्भूयासम् ।।**

ॐ आदित्या वसवो रुद्रा विश्वेदेवा मरुद्गणाः।
तिलकं तु प्रयच्छन्तु धर्मकामार्थ सिद्धये।।

**शिखाबन्धन-**

(शिखा बाँधे, यदि शिखा न हो तो शिखा का स्पर्श ही कर लें।)

**ॐ मानस्तोके तनये मानऽआयुषिमानो गोषुमानो अश्वेषुरीरिषः। मानोव्वीरान्नुद्र भामिनो व्वधीर्हविष्मन्तः सदमित्त्वाहवामहे।।**

ॐ चिद्रूपिणि महामाये दिव्यतेजः समन्विते।
तिष्ठ देवि शिखामध्ये तेजो बृद्धिं कुरुष्व मे।।

**स्वस्तिवाचनम् –** यजमान हाथ में अक्षत पुष्प लेकर गणेशजी का ध्यान करते हुए ब्राह्मणों द्वारा किये जा रहे स्वस्ति पाठ को सुने।

**ॐ आ नो भद्द्राः क्रतवो यन्तु व्विश्श्वतोऽदब्धासो ऽअपरीतास ऽउद्भिदः। देवा नो यथा सदमिद् वृधेऽअसन्न प्प्रायुवो रक्षितारो दिवे दिवे।।१।।**

**देवानां भद्द्रा सुमतिर्ऋजूयतां देवाना गुं रातिरभि नो निवर्त्तताम् । देवाना गुं सख्यमुपसेदिमा व्व्यं देवा न ऽआयुः प्प्रतिरन्तु जीवसे।।२।।**

तान्पूर्व्वया निविदा हूमहे व्वयं भगम्मित्रमदितिन्दक्षमस्रिधम्। अर्य्यमणं व्वरुण गुं सोममश्श्विना सरस्वती नः सुभगा मयस्क्करत्।।३।।

तन्नो व्वातो मयोभु व्वातु भेषजं तन्माता पृथिवी तत्पिता द्यौः। तद् ग्रावाणः सोमसुतो मयोभुवस्तदश्श्विना शृणुतं धिष्ण्या युवम्।।४।।

तमीशानञ्जगतस्तस्त्थुषस्प्पतिं धियञ्जिन्न्वमवसे हूमहे व्व्यम्। पूषा नो यथा व्वेद सामसद् वृधे रक्षिता पायुरदब्धः स्वस्तये।।५।।

स्वस्ति न ऽइन्द्रो व्वृद्धश्श्रवाः स्वस्ति नः पूषा व्विश्ववेदाः स्वस्तिनस्ताक्ष्र्यो ऽअरिष्टनेमिः स्वस्तिनो बृहस्प्पतिर्द्दधातु।।६।।

पृषदश्श्वामरुतः पृश्निमातरः शुभं य्यावानो व्विदथेषु जग्मयः। अग्निर्जिह्वा मनवः सूरचक्षसो व्विश्श्वे नो देवाऽअवसागमन्निह।।७।।

भद्द्रं कर्ण्णेभिः शृणुयाम देवा भद्द्रं पश्येमाक्षभिर्य्यजत्राः स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवा गुं सस्तनूभिर्व्व्यशेमहि देवहितं य्यदायुः।।८।।

शतमिन्नु शरदो ऽअन्ति देवा यत्त्रा नश्चक्क्रा जरसं तनूनाम्। पुत्त्रासो यत्त्र पितरो भवन्ति मा नो मद्ध्यारीरिषतायुर्ग्गन्तोः।।९।।

अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्म्माता स पिता स पुत्त्रः। व्विश्श्वे देवा ऽअदितिः पञ्चजना ऽअदितिर्ज्जातमदितिर्ज्जनित्वम् ।।१०।।

द्यौः शान्तिरन्तरिक्ष गुं शान्तिः प्पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्तिः। व्वनस्पतयः शान्तिर्व्विश्श्वे देवाः शान्तिर्ब्ब्रह्म शान्तिः सर्व्व गुं शान्तिः शान्तिरेव शान्तिः सा मा शान्तिरेधि।।११।।

यतो यतः समीहसे ततो नो ऽअभयङ्कुरु। शन्नः कुरु प्रजाब्भ्योऽभयन्नः पशुब्भ्यः।।१२।।

विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव। यद्भद्द्रं३ तन्न आसुव।।१३।। सुशान्तिर्भवतु सर्वारिष्टशान्तिर्भवतु।।

(अक्षत पुष्प गणेश जी के सामने चढ़ा दें)

➲ बाएं हाथ में अक्षत लेकर दाहिने हाथ से गणेश गौरी के सामने चढ़ावें।।

श्रीमन्महागणाधिपतये नमः। लक्ष्मी-नारायणाभ्यां नमः। उमा-महेश्वराभ्यां नमः। वाणी-हिरण्यगर्भाभ्यां नमः। शची-पुरन्दराभ्यां नमः। मातृ-पितृ-चरणकमलेभ्यो नमः। इष्ट-देवताभ्यो नमः। कुल-देवताभ्यो नमः। ग्राम-देवताभ्यो नमः। वास्तु-देवताभ्यो नमः। स्थान-देवताभ्यो नमः। सर्वेभ्यो देवेभ्यो नमः। सर्वेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो नमः। एतत् कर्मप्रधान-देवताभ्यो नमः। सिद्धि-बुद्धि-सहिताय श्रीमन्महा-गणाधिपतये नमः।।

## मङ्गल-श्लोकपाठः

अक्षत पुष्प लेकर मंगलपाठ पूर्वक गणेशादि देवों का स्मरण करें।

ॐ सुमुखश्चैकदन्तश्च कपिलो गजकर्णकः।
लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः।।१।।

धूम्रकेतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः।
द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि।।२।।

विद्यारम्भे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा।
सङ्ग्रामे सङ्कटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते।।३।।

शुक्लाम्बरधरं देवं शशिवर्णं चतुर्भुजम्।
प्रसन्नवदनं ध्यायेत् सर्वविघ्नोप-शान्तये।।४।।

अभीप्सितार्थ-सिद्ध्यर्थं पूजितो यः सुराऽसुरैः।
सर्वविघ्न-हरस्तस्मै गणाधिपतये नमः।।५।।

सर्वमङ्गल-माङ्गल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके!।
शरण्ये त्र्यम्बके गौरि नारायणि! नमोऽस्तु ते।।६।।
सर्वदा सर्वकार्येषु नास्ति तेषाममङ्गलम्।
येषां हृदिस्थो भगवान् मङ्गलायतनं हरिः।।७।।
तदेव लग्नं सुदिनं तदेव ताराबलं चन्द्रबलं तदेव।
विद्याबलं दैवबलं तदेव लक्ष्मीपते तेऽङ्घ्रियुगं स्मरामि।।८।।
लाभस्तेषां जयस्तेषां कुतस्तेषां पराजयः।
येषामिन्दीवर-श्यामो हृदयस्थो जनार्दनः।।९।।
यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः।
तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम।।१०।।
अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते।
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम्।।११।।
स्मृतेः सकल-कल्याणं भाजनं यत्र जायते।
पुरुषं तमजं नित्यं व्रजामि शरणं हरिम्।।१२।।
सर्वेष्वारम्भ-कार्येषु त्रयस्त्रि-भुवनेश्वराः।
देवा दिशन्तु नः सिद्धिं ब्रह्मेशान-जनार्दनाः।।१३।।
विश्वेशं माधवं ढुण्ढिं दण्डपाणिं च भैरवम्।
वन्दे काशीं गुहां गङ्गां भवानीं मणि-कर्णिकाम्।।१४।।
त्रिवेणीं माधवं सोमं भरद्वाजं च वासुकीम्।
वन्दे अक्षयवटं शेषं प्रयागं तीर्थ-नायकम्।।१५।।
वक्रतुण्ड! महाकाय! कोटिसूर्यसमप्रभ!।
निर्विघ्नं कुरु मे देव! सर्वकार्येषु सर्वदा।।१६।।

**श्रीमन्महागणाधिपतये नमः।।**

(अक्षत पुष्प गणेश जी में चढ़ा देवें)

*(इति कर्मकाण्डप्रबोधे मंगलश्लोक पाठः समाप्तः)*

## अथ प्रधान सङ्कल्पः

(यजमान दाहिने हाथ में अक्षत पुष्प जल द्रव्य कुशादि लेकर संकल्प करे।)

ॐ विष्णुर्विष्णुर्विष्णुः श्रीमद्‌भगवतो महापुरुषस्य विष्णोराज्ञया प्रवर्तमानस्य अद्य श्री ब्रह्मणोऽह्नि द्वितीये परार्द्धे श्रीश्वेत-वाराहकल्पे वैवश्वत-मन्वन्तरे अष्टाविंशति-तमे युगे कलियुगे कलि-प्रथमचरणे भूर्लोके जम्बूद्वीपे भरतखण्डे भारतवर्षे आर्यावर्तैकदेशे पुण्यक्षेत्रे (प्रयाग/काशी/क्षेत्रे) विक्रमशके बौद्धावतारे अमुकनाम-संवत्सरे अमुक अयने श्री सूर्ये अमुक-ऋतौ महामाङ्गल्यप्रद-मासोत्तमे अमुक-मासे अमुक-पक्षे अमुक-तिथौ अमुक-वासरे अमुक-राशिस्थिते चन्द्रे अमुक-राशिस्थिते श्रीसूर्ये अमुकराशिस्थिते श्रीदेवगुरौ शेषेषु ग्रहेषु यथा-यथा-राशिस्थान-स्थितेषु सत्सु एवं ग्रह-गुणगण-विशेषण-विशिष्टायां शुभपुण्यतिथौ अमुकगोत्रः[१] अमुकशर्मा (वर्मा/गुप्तः) ऽहं श्रुति स्मृति-पुराणोक्त फल प्राप्त्यर्थं दैहिक-दैविक-भौतिक-तापत्रय विनाशाय धर्मार्थ-काम-मोक्ष पुरुषार्थ-चतुष्टय-सिद्ध्यर्थम्, मम जन्म राशि-वर्ष-गोचर दशा-अन्तर्दशा प्रत्यन्तरदशा-सूक्ष्मदशा योगिन्यादि दशा मध्ये च ये केचन् सूर्यादि अरिष्टप्रदाः ग्रहाः तेषां सकलारिष्ट वारणपूर्वकं शुभता-संसिद्ध्यर्थं, ग्रहकृता-राजकृता-शत्रुकृता च पीडा नाशार्थं सर्वविध-भयापमृत्युरोगादि-दूरीकरणाय सर्वत्र सुखशान्ति प्राप्तये च, मम समस्त-पापक्षयपूर्वकं दीर्घायुर्विपुल-धन-धान्य-पुत्र-पौत्राद्यनवच्छिन्न सन्ततिवृद्धि-स्थिरलक्ष्मी-बहुकीर्तिलाभ - शत्रु-पराजय-सदभीष्ट-सिद्ध्यर्थं मनोभिलषितं समस्त-कामना-सिद्ध्यर्थञ्च सपरिवारस्य सर्वविध-कल्याणार्थं श्री

अमुक देवता-कृपा-प्रसाद-सिद्ध्यर्थं प्रसन्नार्थञ्च ब्राह्मण द्वारा अमुक मन्त्रस्य/स्तोत्रस्य अमुक संख्याकं जपं/पाठं कारयिष्ये तदङ्गत्वेन वास्तुयोगिनी -क्षेत्रपाल-नवग्रह-सर्वतोभद्र/ लिङ्गतोभद्र मण्डल देवानां आवाहन स्थापन पूजन पूर्वकं प्रधान-वेद्यामुपरि सुवर्ण-रजत-ताम्रमयीं वा अमुक देवस्य प्रतिमां अग्न्युत्तारण प्रतिष्ठा-पूर्वकं यथोपचार-पूजनं तत्रादौ च निर्विघ्नतायै गणपत्यादि-पञ्चाङ्ग-देवानां आवाहनं स्थापनं पूजनं पुण्याह-वाचनं दिग्रक्षणं साचार्यस्य ब्राह्मणानां वरणञ्च करिष्ये। (संकल्प द्रव्यादि गणेश जी के सामने रख देवें।)

*( इति कर्मकाण्डप्रबोधे प्रधान-संकल्पः समाप्तः )*

भूमिपूजनम्-

**ॐ स्योना पृथिविनो भवानृक्षरा निवेशिनी।**
**यच्छानः शर्म्म सप्रथाः।।**
**ॐ भूभुर्वः स्वः आधार शक्त्यै पृथिव्यै नमः।**
**सर्वोपचारार्थे गन्धाक्षत-पुष्पाणि समर्पयामि।।**

(भूमि पूजन केवल गृहारम्भ, मण्डपारम्भ, जलाशयारम्भ, देवालयारम्भ इत्यादि कार्यों में किया जाता है। किन्तु सम्प्रति सभी पूजनादि में भूमि पूजन होता है अतः उक्त मंत्र दिया गया है।)

दीपपूजनम्- ( ईशान कोण में स्थापित घृत दीप का पूजन करे।)

भो दीप देवरूपस्त्वं कर्मसाक्षी ह्यविघ्नकृत्।
यावत् कर्म समाप्तिः स्यात् तावत् त्वं सुस्थिरो भव।।
ॐ भूर्भुवः स्वः दीप देवतायै नमः।
सर्वोपचारार्थे गन्धाक्षत-पुष्पाणि समर्पयामि।।

□□



# अथ श्रीगणेशाऽम्बिकापूजनम्

## गणेश-आवाहनम्

(हाथ में अक्षत पुष्प लेकर गणेश गौरी का आवाहन करें)

**ॐ गणानान्त्वा गणपति गुं हवामहे प्रियाणान्त्वा प्रियपति गुं हवामहे निधीनान्त्वा निधिपति गुं हवामहे व्वसो मम। आहमजानि गर्ब्भधमात्वमजासि गर्ब्भधम् ।।**

हे हेरम्ब त्वमेह्येहि ह्यम्बिकात्र्यम्बकात्मज!।
सिद्धि-बुद्धिपते त्र्यक्ष लक्ष-लाभपितुः पितः।।१।।

नागास्यं नागहारं त्वां गणराजं चतुर्भुजम्।
भूषितं स्वायुधैर्दिव्यैः पाशाङ्कुश-परश्वधैः।।२।।

आवाहयामि पूजार्थं रक्षार्थं च मम क्रतोः।
इहाऽऽगत्य गृहाण त्वं पूजां यागं च रक्ष मे।।३।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणपतये नमः, गणपतिमावाहयामि स्थापयामि।**

## गौरी-आवाहनम्

**ॐ अम्बे ऽअम्बिकेऽम्बालिके न मा नयति कश्चन्।
ससस्त्यश्श्वकः सुभद्रिकाङ्काम्पील-वासिनीम्।।**

हेमाद्रितनयां देवीं वरदां शङ्करप्रियाम्।
लम्बोदरस्य जननीं गौरीमावाहयाम्यहम्।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गौर्यै नमः, गौरीमावाहयामि स्थापयामि।**

**प्रतिष्ठा** – (गौरी-गणेश को स्पर्श करके अक्षत छोड़ते हुए प्रतिष्ठा करें)

**ॐ मनो जूतिर्ज्जुषतामाज्ज्यस्य बृहस्प्पतिर्य्यज्ञमिमं**

तनोत्वरिष्टं य्यज्ञ गुं समिमं दधातु। विश्श्वेदेवा स ऽइह मादयन्तामों३ प्रतिष्ठ।।

अस्यै प्राणाः प्रतिष्ठन्तु अस्यै प्राणाः क्षरन्तु च।
अस्यै देवत्वमर्चायै मामहेति च कश्चन।।

ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाऽम्बिके सुप्रतिष्ठिते वरदे भवेताम्।

**आसनम्** – (गणेश गौरी को आसन के लिए पुष्प समर्पित करें)

ॐ पुरुष ऽएवेद गुं सर्व्वं य्यद्भूतं य्यच्च भाव्व्यम्।
उतामृतत्त्व स्येशानो यदन्नेनातिरोहति।।

बिचित्र-रत्न-खचितं दिव्यास्तरण-संयुतम्।
स्वर्णसिंहासनं चारु गृह्णीष्व सुरपूजित।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, आसनं समर्पयामि। आसनार्थे पुष्पाणि समर्पयामि।

**पाद्यम्** – (पाद्य के लिए एक आचमनी जल पैरों के पास छोड़ दें।)

ॐ एतावानस्य महिमातो ज्ज्यायाँश्श्च पूरुषः।
पादोऽस्य व्विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि।।

सर्वतीर्थ-समुद्भूतं पाद्यं गन्धादिभिर्युतम्।
विघ्नराज! गृहाणेदं जगद्धात्रि! प्रसीद च।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, पाद्यं समर्पयामि।

**अर्घ्यः** – (किसी पात्र में जल गन्ध अक्षत पुष्प फल लेकर अर्घ्य देवें)

ॐ त्रिपादूर्ध्व ऽउदैत्पुरुषः पादोऽस्येहाभवत्पुनः।
ततो व्विष्ष्वङ् व्यक्क्रामत्साशनानशने ऽअभि।।

गणाध्यक्ष! नमस्तेऽस्तु गृहाण जगदम्बिके!।
अर्घ्यं च फलसंयुक्तं गन्धमाल्याक्षतैर्युतम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, अर्घ्यं समर्पयामि।

**आचमनम्** – (तीन आचमनी जल मुख के सामने गिरावे)

**ॐ ततो व्विराडजायत व्विराजो ऽअधि पूरुषः।**
**स जातो ऽअत्त्य रिच्च्यत पश्चाद् भूमिमथो पुरः।।**

विनायक! नमस्तुभ्यं त्रिदशैरभिवन्दित!।
गङ्गोदकेन देवेश! कुरुष्वाचमनं शिवे!।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्रीगणेशाम्बिकाभ्यां नमः, आचमनं समर्पयामि।**

**स्नानम्** – (जल से स्नान करायें)

**ॐ तस्माद्यज्ञात्सर्व्वहुतः सम्भृतं पृषदाज्ज्यम्।**
**पशूँस्ताँश्चक्के व्वायव्व्या नारण्ण्या ग्ग्राम्म्याश्च्च ये।।**

मन्दाकिन्यास्तु यद्वारि सर्वपापहरं शुभम्।
तदिदं कल्पितं देव! स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, स्नानं समर्पयामि।**

**पञ्चामृत स्नानम्** – (पञ्चामृत से स्नान करावे)

**ॐ पञ्च नद्यः सरस्वतीमपि यन्ति सस्त्रोतसः।**
**सरस्वती तु पञ्चधा सो देशेऽभवत्सरित्।।**

पञ्चामृतं मयाऽऽनीतं पयो दधि घृतं मधु।
शर्करा च समायुक्तं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, पञ्चामृत स्नानं समर्पयामि।**

**शुद्धोदक स्नानम्** – (शुद्ध जल से स्नान करावे)

**शुद्धवालः सर्व्व शुद्धवालो मणि वालस्त ऽआश्श्विनाः**
**श्येतः श्येताक्षो ऽरुणस्ते रुद्द्राय पशुपतये कर्ण्णा यामा**
**ऽअवलिप्प्ता रौद्द्रा नभोरूपाः पार्ज्जन्न्याः।।**

गङ्गे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति।
नर्मदे सिन्धु कावेरि जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, शुद्धोदकस्नानं समर्पयामि।

**वस्त्रम्** – (वस्त्र या रक्षासूत्र चढ़ावें)

**ॐ युवा सुवासाः परिवीत ऽआगात्स ऽउश्रेयान्भवति जायमानः।**
**तं धीरासः कवय ऽउन्नयन्ति स्वाध्यो मनसा देवयन्तः।।**

शीत-वातोष्ण-संत्राणं लज्जाया रक्षणं परम्।
देहालङ्करणं वस्त्रमतः शान्तिं प्रयच्छ मे।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, वस्त्रं समर्पयामि। वस्त्रान्ते द्विराचमनं समर्पयामि। (वस्त्र चढ़ाने के बाद दो आचमनी जल गिरावें।)

**यज्ञोपवीतम्** – (गणेश जी को जनेऊ चढ़ावे)

**ॐ यज्ञो देवानां प्रत्येति सुम्नमादित्यासो भवता मृडयन्तः।**
**आ वोऽर्वाची सुमतिर्ववृत्याद गुं होश्चिद्या वरिवोवित्तरा सदादित्येभ्यस्त्वा।।**

नवभिस्तन्तुभिर्युक्तं त्रिगुणं देवतामयम्।
उपवीतं मया दत्तं गृहाण परमेश्वर!।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणपतये नमः, यज्ञोपवीतं समर्पयामि।।
यज्ञोपवीतान्ते द्विराचमनं समर्पयामि। जनेऊ के बाद भी दो आचमनी जल गिरावें।

**उपवस्त्रम्** – (उपवस्त्र या रक्षासूत्र चढ़ावे)

**ॐ सुजातो ज्ज्योतिषा सह शर्म्म व्वरूथमासदत्त्स्वः।**
**व्वासो ऽअग्ने व्विश्वरूप गुं संव्ययस्व विभावसो।।**
**श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, उपवस्त्रं समर्पयामि।**

उपवस्त्रान्ते द्विराचनं समर्पयामि।। उपवस्त्र के बाद दो आचमनी जल गिरावे

**चन्दनम्** – (चंदन या रोली (कुंकुम) चढ़ावें)

**ॐ त्वां गन्धर्व्वा ऽअखनँस्त्वामिन्द्रस्त्वां बृहस्प्पतिः।**
**त्वामोषधे सोमो राजा व्विद्वान्यक्ष्मादमुच्च्यत।।**

श्रीखण्डं चन्दनं दिव्यं गन्धाढ्यं सुमनोहरम्।
विलेपनं सुरश्रेष्ठ! चन्दनं प्रतिगृह्यताम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, गन्धं समर्पयामि।

**अक्षताः** – (धुले हुए, चंदन, कुंकुम युक्त अक्षत चढ़ावे)

**ॐ अक्षन्नमीमदन्त ह्यव प्रिया ऽअधूषत। अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मतीयोजान्विन्द्र ते हरी।।**

अक्षताश्च सुरश्रेष्ठाः कुङ्कुमाक्ताः सुशोभिताः।
मया निवेदिता भक्त्या गृहाण परमेश्वर!।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, अक्षतान् समर्पयामि।

**पुष्पाणि ( माला )** – (सुगंधित फूल तथा माला चढ़ावे।)

**ॐ ओषधीः प्रतिमोदध्वं पुष्पवतीः प्रसूवरीः।
अश्वा ऽइव सजित्वरीर्वीरुधः पारयिष्णवः।।**

माल्यादीनि सुगन्धीनि मालत्यादीनि वै प्रभो।
मयाऽऽहृतानि पुष्पाणि पूजार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, पुष्पाणि पुष्पमालां च समर्पयामि।

**दूर्वा** – (गणेश जी को कोमल दूर्वा के इक्कीस अंकुर चढ़ावे। गौरी जी को दूर्वा न चढ़ावें।)

**ॐ काण्डात् काण्डात् प्ररोहन्ती परुषः परुषस्परि।
एवा नो दूर्वे प्रतनु सहस्रेण शतेन च।।**

दूर्वाङ्कुरान् सुहरितान्-अमृतान् मङ्गलप्रदान्।
आनीतांस्तव पूजार्थं गृहाण गणनायक!।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणपतये नमः, दुर्वाङ्कुरान् समर्पयामि।

**सिन्दूरम्** – (गणेश गौरी को पीला सिन्दूर चढ़ावे।)

ॐ सिन्धोरिव प्प्राद्ध्वने शूघनासो व्वातप्प्रमियः पतयन्ति यह्व्वाः।
घृतस्य धारा ऽअरुषो न व्वाजी काष्ठ्ठा भिन्दन्नूर्म्मिभिः पिन्न्वमानः।।

सिन्दूरं शोभनं रक्तं सौभाग्यं सुखवर्धनम्।
शुभदं कामदं चैव सिन्दूरं प्रतिगृह्यताम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, सिन्दूरं समर्पयामि।

अबीरादि परिमलद्रव्यम् – (अबीर, गुलालादि द्रव्य चढ़ावे।)

ॐ अहिरिव भोगैः पर्य्येति बाहु ज्ज्याया हेतिं प्परिबाधमानः।
हस्तग्घ्नो व्विश्श्वा व्वयुनानि व्विद्वान्पुमान् पुमा गुं सं प्परिपातु व्विश्श्वतः।।

नाना–परिमलैर्द्रव्यैर्निर्मितं चूर्णमुत्तमम्।
अबीरनामकं चूर्णं गन्धं चारु प्रगृह्यताम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, नानापरिमलद्रव्याणि समर्पयामि।

सुगन्धितद्रव्यम्– (इत्रादि सुगन्ध चढ़ावे)

*ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनम् ।*
*उर्व्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीयमामृतात् ।।*

नानासुगन्ध–पुष्पेभ्यः साररूपं समाहृतम्।
सुगन्धितमिदं द्रव्यं गृहाण सुरसत्तम।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, सुगन्धितद्रव्याणि समर्पयामि।।

धूपम् – (धूपबत्ती अथवा अगरबत्ती से धूप देवे)

ॐ धूरसि धूर्व्व धूर्व्वन्तं धूर्व्व तं य्योऽस्स्मान् धूर्व्वति तं धूर्व्वयं व्व्यं धूर्व्वामः। देवानामसि व्वह्नितम गुं सस्नितमं पप्प्रितमं जुष्ट्टतमं देवहूतमम्।।

वनस्पतिरसोद्भूतो गन्धाढ्यो गन्धमुत्तमः।
आघ्रेयः सर्वदेवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम्।।

ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, धूपं आघ्रापयामि।

**दीपम्** - (घी का दीपक दिखावे)

**ॐ अग्निर्ज्ज्योतिर्ज्ज्योतिरग्निः स्वाहा सूर्य्योज्ज्योतिर्ज्ज्योतिः सूर्य्यः स्वाहा। अग्निर्व्वर्च्चो ज्ज्योतिर्व्वर्च्चः स्वाहा सूर्य्यो व्वर्च्चो ज्ज्योतिर्व्वर्च्चः स्वाहा। ज्ज्योतिः सूर्य्यः सूर्य्यो ज्ज्योतिः स्वाहा।।**

साज्यं च वर्तिसंयुक्तं वह्निना योजितं मया।
दीपं गृहाण देवेश! त्रैलोक्यतिमिरापहम्।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, दीपं दर्शयामि।**
(हस्तप्रक्षालनम्।)

**नैवेद्यम्** - (अनेक प्रकार के मिष्ठान्न निवेदित करें)

**ॐ नाभ्या ऽआसीदन्तरिक्ष गुं शीर्ष्णो द्यौः समवर्त्तत।**
**पद्भ्यां भूमिर्द्दिशः श्रोत्त्रात्तथा लोकाँ२ऽअकल्प्पयन्।।**

शर्करा-खण्ड-खाद्यानि दधि-क्षीर-घृतानि च।
आहारं भक्ष्यभोज्यं च नैवेद्यं प्रतिगृह्यताम्।।

**ॐ प्राणाय स्वाहा। ॐ अपानाय स्वाहा। ॐ व्यानाय स्वाहा। ॐ उदानाय स्वाहा। ॐ समानाय स्वाहा।**
**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, नैवेद्यं निवेदयामि। आचमनीयं समर्पयामि मध्ये पानीयं उत्तरापोशनं समर्पयामि।**

**करोद्वर्त्तनम्** – (करोद्वर्त्तन के लिए चंदन छिड़कना चाहिए)

**ॐ अ गुं शुना ते अ गुं शुः पृच्यतां परुषा परुः।**
**गन्धस्ते सोममवतु मदाय रसो ऽअच्युतः।।**

चन्दनं मलयोद्भूतं कस्तूर्यादिसमन्वितम्।
करोद्वर्त्तनकं देव! गृहाण परमेश्वर!।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, चन्दनेन करोद्वर्तनं समर्पयामि।**

**ऋतुफलानि** - (जिस ऋतु में जो फल उपलब्ध हों समर्पित करें)

**ॐ याः फलिनीर्य्या ऽअफला ऽअपुष्पा याश्च पुष्पिणीः।**
**बृहस्पति प्प्रसूतास्ता नो मुञ्चन्त्व गुं ह सः।।**

इदं फलं मया देव स्थापितं पुरतस्तव।
तेन मे सफलावाप्तिर्भवेज्जन्मनि जन्मनि।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, ऋतुफलानि समर्पयामि।**

**ताम्बूलम् –** (सुपाड़ी, लौंग, इलायची सहित पान चढ़ावे)

**ॐ यत्पुरुषेण हविषा देवा यज्ञमतन्न्वत्।**
**व्वसन्तोऽस्यासीदाज्ज्यङ्ग्रीष्म्म ऽइध्मः शरद्धविः।।**

पूगीफलं महद्दिव्यं नागवल्लीदलैर्युतम्।
एलादिचूर्णसंयुक्तं ताम्बूलं प्रतिगृह्यताम्।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, मुखवासार्थे पूगीफल-ताम्बूलं समर्पयामि।**

**दक्षिणा –** (दक्षिणा में प्रचलित मुद्रा यथाशक्ति समर्पित करें)

**ॐ हिरण्यगर्ब्भः समवर्त्तताग्ग्रे भूतस्य जातः पतिरेक ऽआसीत्।**
**स दाधार पृथिवीं द्यामुते मां कस्मै देवाय हविषा व्विधेम।।**

हिरण्यगर्भ–गर्भस्थं हेमबीजं विभावसो।
अनन्त–पुण्यफलदमतः शान्तिं प्रयच्छ मे।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, दक्षिणां समर्पयामि।**

**प्रदक्षिणा –** (''एकाचण्ड्याः रवेः सप्त तिस्रो दद्याद् विनायके''– के अनुसार गणेश जी की तीन परिक्रमा की जाती है।

**ॐ ये तीर्त्थानि प्प्रचरन्ति सृकाहस्ता निषङ्गिणः।**
**तेषा गुं सहस्र-योजनेऽव धन्नवानि तन्मसि।।**

पदे पदे या परिपूजकेभ्यः सद्योऽश्वमेधादि–फलं ददाति।
तां सर्वपापक्षय–हेतुभूतां प्रदक्षिणां ते परितः करोमि।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, प्रदक्षिणां समर्पयामि।**

**पुष्पाञ्जलिः –** (हाथ में पुष्प लेकर मंत्र पढ़कर पुष्पाञ्जलि देवें।)

**ॐ यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्म्माणि प्रथमान्यासन्।**
**ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्व्वे साद्ध्याः सन्ति देवाः।।**

नाना सुगन्धि पुष्पाणि यथाकालोद्भवानि च।
पुष्पाञ्जलिर्मया दत्त गृहाण परमेश्वर!।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, पुष्पाञ्जलिं समर्पयामि।**

**विशेषार्घ्यम् –** (विशेषार्घ्य मात्र गणेश जी को देने की परम्परा प्रचलित है, जबकि गौरी जी को भी दिया जा सकता है। ताम्रपात्र में जल चंदन, गंध, अक्षत, पुष्प, फल, दूब तथा दक्षिणा डालकर अंजलि में अर्घ्यपात्र लेकर मंत्र पढ़ते हुए विशेषार्घ्य प्रदान करें।)

ॐ रक्ष रक्ष गणाध्यक्ष! रक्ष त्रैलोक्यरक्षक!।
भक्तानामभयं कर्ता त्राता भव भवार्णवात्।।१।।

द्वैमातुर! कृपासिन्धो षाण्मातुराग्रज प्रभो!।
वरदस्त्वं वरं देहि वाञ्छितं वाञ्छितार्थद!।
अनेन सफलार्घ्येण फलदोऽस्तु सदा मम।।२।।

**ॐ भूर्भुवः स्वः श्री मन्महागणाधिपतये नमः, विशेषार्घ्यं समर्पयामि।**

**गणेश प्रार्थना –** (अक्षत पुष्प लेकर हाथ जोड़कर प्रार्थना करें)

विघ्नेश्वराय वरदाय सुरप्रियाय,
लम्बोदराय सकलाय जगद्धिताय।
नागाननाय श्रुति–यज्ञ–विभूषिताय,
गौरीसुताय गणनाथ! नमो नमस्ते।।१।।

भक्तार्ति–नाशनपराय गणेश्वराय,
सर्वेश्वराय शुभदाय सुरेश्वराय।
विद्याधराय विकटाय च वामनाय,
भक्त–प्रसन्न–वरदाय नमो नमस्ते।।२।।

नमस्ते ब्रह्मरूपाय विष्णुरूपाय ते नमः।
नमस्ते रुद्ररूपाय करिरूपाय ते नमः।।३।।

विश्वरूप-स्वरूपाय नमस्ते ब्रह्मचारिणे ।
भक्तप्रियाय देवाय नमस्तुभ्यं विनायक।।४।।

लम्बोदर! नमस्तुभ्यं सततं मोदकप्रिय!।
निर्विघ्नं कुरु मे देव! सर्वकार्येषु सर्वदा।।५।।
त्वां विघ्न-शत्रु-दलनेति च सुन्दरेति,
भक्तप्रियेति सुखदेति फलप्रदेति।
विद्या-प्रदेत्यघ-हरेति च ये स्तुवन्ति,
तेभ्यो गणेश! वरदो भव नित्यमेव।।६।।

**गौरी प्रार्थना**

**याः श्रीः स्वयं सुकृतिनां भवनेष्वलक्ष्मीः,**
**पापात्मनां कृतधियां हृदयेषु बुद्धिः।**
**श्रद्धा सतां कुलजन-प्रभवस्य लज्जा,**
**तां त्वां नताः स्म परिपालय देवि विश्वम्।।१।।**
**मेधासि देवि विदिताखिल शास्त्रसारा,**
**दुर्गासि दुर्ग भवसागर नौर सङ्गा।**
**श्रीः कौटभारि हृदयैक-कृताधिवासा,**
**गौरी त्वमेव शशिमौलि- कृतप्रतिष्ठा।।२।।**
**मुखे ते ताम्बूलं नयनयुगले कज्जल-कला,**
**ललाटे काश्मीरं विलसति गले मौक्तिक-लता।**
**स्फुरत्काञ्ची शाटी पृथु-कटितटे हाटकमयी,**
**भजामि त्वां गौरीं नगपति किशोरीमविरतम् ।।२।।**

*( इति कर्मकाण्डप्रबोधे श्रीगणेशाम्बिकापूजनम् समाप्तम् )*

❑❑

# अथ कलशस्थापनं-पूजनञ्च

**भूमिस्पर्शः** – (जहाँ कलश स्थापित करना हो वहाँ पर शुद्ध मिट्टी रखकर रोली हल्दी से अष्टदल कमल बनाकर मिट्टी का स्पर्श करें।)

**ॐ मही द्यौः पृथिवी च न ऽइमं य्यज्ञं मिमिक्षताम्।**
**पिपृतान्नो भरीमभिः।।**

**सप्तधान्य विकिरणम्** – (मिट्टी के ऊपर सप्तधान्य (अथवा जव) विकीर्ण करे)

**ॐ ओषधयः समवदन्त सोमेन सह राज्ञा।**
**यस्मै कृणोति ब्राह्मणस्त गुं राजन्पारयामसि।।**

**कलशस्थापनम्** – (धान्य के ऊपर कलश रखें)

**ॐ आजिग्घ्र कलशं मह्या त्त्वा व्विशन्त्विन्दवः। पुनरूर्ज्जा निवर्त्तस्व सानः सहस्त्रं धुक्ष्वोरुधारा पयस्वती पुनर्म्मा व्विशताद्द्रयिः।।**

**कलशे जलपूरणम्** – (कलश में जल भरें)

**ॐ व्वरुणस्योत्तम्भनमसि व्वरुणस्य स्क्कम्भसर्ज्जनी स्त्थो व्वरुणस्य ऽऋतसदन्यसि व्वरुणस्य ऽऋतसदनमसि व्वरुणस्य ऽऋतसदनमासीद।।**

**कलशे गन्ध-प्रक्षेपः** – (कलश में गन्ध चंदन छोड़े)

**ॐ त्वाङ्गन्धर्व्वाऽअखनँस्त्वामिन्द्रस्त्वां बृहस्पतिः।**
**त्वामोषधे सोमो राजा व्विद्वान्यक्ष्मादमुच्च्यत।।**

**सर्वौषधि प्रक्षेपः**– (कलश में सर्वौषधि डाले या अभाव में सतावर डाले।)

**ॐ या ऽओषधीःपूर्व्वा जाता देवेब्भ्यस्त्रियुगं पुरा।**
**मनैनु बब्भ्रूणामह गुं शतन्धामानि सप्त च।।**

**कलशे दूर्वा प्रक्षेपः**– (कलश में दूब डालें)

ॐ काण्डात् काण्डात् प्ररोहन्ती परुषः परुषस्परि।
एवानो दूर्व्वे प्प्रतनु सहस्रेण शतेन च।।

**कलशे कुश प्रक्षेपः**– (कलश में कुशा डालें)

ॐ पवित्त्रे स्थो व्वैष्णव्व्यौ सवितुर्व्वः प्प्रसव ऽउत्त्पुनाम्म्यच्छिद्द्रेण पवित्त्रेण सूर्य्यस्य रश्मिभिः। तस्य ते पवित्त्रपते पवित्त्रपूतस्य यत्त्कामः पुने तच्छकेयम्।।

**कलशे सप्तमृत्तिका प्रक्षेपः**- (कलश में सप्तमृत्तिका या गंगा की मिट्टी डालें)

ॐ स्योना प्पृथिवि नो भवान्नृक्षरा निवेशनी।
यच्छा नः शर्म्म सप्प्रथाः।।

**कलशे पूगीफल प्रक्षेपः** – (कलश में सुपाड़ी डालें)

ॐ याः फलिनीर्य्या ऽअफला ऽअपुष्पा याश्श्च पुष्पिणीः।
बृहस्पति प्रसूतास्ता नो मुञ्चन्त्व गुं हसः।।

**कलशे पञ्चरत्न प्रक्षेपः**- (कलश में पंचरत्न डालें)

ॐ परि वाजपतिः कविरग्निर्हव्व्यान्न्यक्रमीत।
दधद्रत्नानि दाशुषे।।

**कलशे द्रव्य प्रक्षेपः**– (कलश में स्वर्ण या दक्षिणा छोड़ें)

ॐ हिरण्यगर्ब्भः समवर्त्तताग्ग्रे भूतस्य जातः पतिरेक ऽआसीत्।
स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा व्विधेम।।

**कलशे पञ्च पल्लव प्रक्षेपः**- (कलश में पञ्च पल्लव या अभाव में आम्र का पल्लव रखें)

ॐ अश्वत्त्थे वो निषदनं पर्ण्णे वो व्वसतिष्क्कृता।
गोभाज ऽइत्त्किलासथ यत्त्सनवथ पूरुषम्।।

**कलशकण्ठे वस्त्रावेष्टनम् –** (कलश को दो वस्त्रों से वेष्टित करें या उसके कंठ में रक्षासूत्र बाधें)

**ॐ सुजातो ज्ज्योतिषा सह शर्म्म व्वरूथमासदत्त्स्वः।**
**व्वासोऽअग्ग्ने व्विश्श्वरूप गुं संव्व्ययस्व व्विभावसो।।**

**कलशे पूर्णपात्र स्थापनम्-** (कलश के ऊपर धान्य से पूर्ण भरा हुआ पात्र रखे)

**ॐ पूर्ण्णा दर्व्वि परापत सुपूर्ण्णा पुनरापत।**
**व्वस्नेव व्विक्रीणावहा ऽइषमूर्ज्जं गुं शतक्क्रतो।।**

**नारिकेल स्थापनम्-** (पूर्णपात्र के ऊपर नारियल लालवस्त्र से आवेष्टित करके रखें)

**ॐ याः फलिनीर्य्या ऽअफलाऽअपुष्पा याश्च पुष्पिणीः।**
**बृहस्पति प्रसूतास्ता नो मुञ्चन्त्व गुं हसः।।**

**कलशे वरुण आवाहनम् -** (हाथ में अक्षत पुष्प लेकर वरुण का ध्यान करते हुए आवाहन करें।)

**ॐ तत्त्वा यामि ब्ब्रह्मणा व्वन्दमानस्तदाशास्ते यजमानो हविर्ब्भिः। अहेडमानो व्वरुणेह बोध्युरुश गुं स मा न ऽआयुः प्प्रमोषीः।।**

**अस्मिन् कलशे वरुणं साङ्गं सपरिवारं सायुधं सशक्तिकमावाहयामि स्थापयामि। ॐ अपाम्पतये वरुणाय नमः।**

अक्षत पुष्प कलश के ऊपर चढ़ा देवें।

**कलशे गङ्गाद्यावाहनम्-** (कलश में अक्षत छोड़ते हुए गंगादि देवताओं का आवाहन करें)

**कलाकला हि देवानां दानवानां कलाकलाः।**
**संगृह्य निर्मितो यस्मात् कलशस्तेन कथ्यते।।१।।**

कलशस्य मुखे विष्णुः कण्ठे रुद्रः समाश्रितः।
मूले त्वस्य स्थितो ब्रह्मा मध्ये मातृगणाः स्मृताः।।२।।
कुक्षौ तु सागराः सप्त सप्तद्वीपा च मेदिनी।
अर्जुनी गोमती चैव चन्द्रभागा सरस्वती।।३।।
कावेरी कृष्णवेणा च गङ्गा चैव महानदी।
ताप्ती गोदावरी चैव माहेन्द्री नर्मदा तथा।।४।।
नदाश्च विविधा जाता नद्यः सर्वास्तथापराः।
पृथिव्यां यानि तीर्थानि कलशस्थानि तानि वै।।५।।
सर्वे समुद्राः सरितस्तीर्थानि जलदा नदाः।
आयान्तु मम शान्त्यर्थं दुरितक्षयकारकाः।।६।।
ऋग्वेदोऽथ यजुर्वेदः सामवेदो ह्यथर्वणः।
अङ्गैश्च सहिताः सर्वे कलशं तु समाश्रिताः।।७।।
अत्र गायत्री सावित्री शान्तिः पुष्टिकरी तथा।
आयान्तु मम शान्त्यर्थं दुरितक्षयकारकाः।।८।।

**कलशे देवानां प्रतिष्ठा** – (कलश का स्पर्श करके अक्षत छोड़ें)

ॐ मनो जूतिर्ज्जुषतामाज्ज्यस्य बृहस्प्पतिर्य्यज्ञमिमं तनोत्वरिष्टं य्यज्ञ गुं समिमं दधातु। व्विश्श्वेदेवा स ऽइह मादयन्तामोँ३प्प्रतिष्ठ।। कलशे वरुणाद्यावाहितदेवताः सुप्रतिष्ठिता वरदा भवन्तु। ॐ वरुणाद्यावाहित देवताभ्यो नमः।

गणेश पूजन में प्रयुक्त वैदिक मंत्रों से क्रमशः षोडश उपचारों से कलश का पूजन करें

आसनार्थेऽक्षतान् समर्पयामि। पादयोः पाद्यं समर्पयामि। हस्तयोः अर्घ्यं समर्पयामि। आचमनं समर्पयामि। पञ्चामृतस्नानं समर्पयामि। शुद्धोदकस्नानं समर्पयामि। स्नानाङ्गाचमनं समर्पयामि। वस्त्रं समर्पयामि। आचमनं समर्पयामि। यज्ञोपवीतं

समर्पयामि। आचमनं समर्पयामि। उपवस्त्रं समर्पयामि। आचमनं समर्पयामि। गन्धं समर्पयामि। अक्षतान् समर्पयामि। पुष्पमालां समर्पयामि। नानापरिमलद्रव्याणि समर्पयामि। धूपमाघ्रापयामि। दीपं दर्शयामि। हस्तप्रक्षालनम्। नैवेद्यं समर्पयामि। आचमनीयं समर्पयामि। मध्ये पानीयम् उत्तरापोशनं च समर्पयामि। ताम्बूलं समर्पयामि। पूगीफलं समर्पयामि। कृतायाः पूजायाः षाड्गुण्यार्थे द्रव्यदक्षिणां समर्पयामि। आर्तिक्यं समर्पयामि। मन्त्रपुष्पाञ्जलिं समर्पयामि। प्रदक्षिणां समर्पयामि। नमस्कारं समर्पयामि।

## कलश-प्रार्थना

देव - दानव - संवादे मथ्यमाने महोदधौ।
उत्पन्नोऽसि तदा कुम्भ! विधृतो विष्णुना स्वयम्।।१।।
त्वत्तोये सर्वतीर्थानि देवाः सर्वे त्वयि स्थिताः।
त्वयि तिष्ठन्ति भूतानि त्वयि प्राणाः प्रतिष्ठिताः।।२।।
शिवः स्वयं त्वमेवाऽसि विष्णुस्त्वं च प्रजापतिः।
आदित्या वसवो रुद्रा विश्वेदेवाः स-पैतृकाः।।३।।
त्वयि तिष्ठन्ति सर्वेऽपि यतः कामफलप्रदाः।
त्वत्प्रसादादिमं यज्ञं कर्तुमीहे जलोद्भव!।
सान्निध्यं कुरु मे देव! प्रसन्नो भव सर्वदा।।४।।

नमो नमस्ते स्फटिक-प्रभाय सुश्वेत-हाराय सुमङ्गलाय।
सुपाश-हस्ताय झषासनाय जलाधि-नाथाय नमो नमस्ते।।५।।

हांथ में जल लेकर कलश के सामने गिरावें-

अनया पूजया वरुणाद्यावाहितदेवताः प्रीयन्तां न मम।

*।। इति कर्मकाण्डप्रबोधे कलशस्थापनं पूजनञ्च समाप्तम् ।।*





# अथ पुण्याह-वाचनम्

➲ एकं पुण्याहवाचन-धातु-कलशं पृथक्त्वेन पूर्वविधिना संस्थाप्य षोडशोपचारैः पूजनं कृत्वा प्रार्थयेत्। (वरुण कलश के अतिरिक्त एक अलग से धातु कलश सामने रखकर विधिपूर्वक कलश स्थापन विधि से पूर्ववत् स्थापित कर षोडशोपचार पूजन करके प्रार्थना करें)

प्रार्थना –

**नमो नमस्ते स्फटिक-प्रभाय सुश्वेत-हाराय सुमङ्गलाय।**
**सुपाश-हस्ताय झषासनाय जलाधिनाथय नमो नमस्ते।।१।।**
**पाशपाणे! नमस्तुभ्यं पद्मिनी जीव-नायक।**
**पुण्याहवाचनं यावत् तावत्त्वं सन्निधो भव।।२।।**

➲ **यजमानः वज्रासने उपविश्य, कलशं प्रणम्य मुकुलाञ्जलौ पुण्याहवाचन-कलशमादाय वारत्रयमभिवन्द्य प्रार्थयेत्।** (यजमान वज्रासन में बैठकर कलश को प्रणाम करके कमलवत् हाथों में कलश लेकर तीन बार माथे लगावे)

यजमानः–

**दीर्घा नागा नद्यो गिरयस्त्रीणि विष्णु पदानि च।**
**तेनाऽऽयुः प्रमाणेन पुण्यं पुण्याहं दीर्घमायुरस्तु।।**

विप्राः – **अस्तु दीर्घमायुः।। अस्तु दीर्घमायुः।। अस्तु दीर्घमायुः।।**
**ॐ त्रीणि पदा व्विचक्क्रमे व्विष्णुर्ग्गोपाऽअदाब्भ्यः।**
**अतो धर्म्माणि धारयन्।।**

यजमानः– **दीर्घा नागा नद्यो गिरयस्त्रीणि विष्णु पदानि च।**
**तेनाऽयुः प्रमाणेन पुण्यं पुण्याहं दीर्घमायुरस्तु।।**

विप्राः – **अस्तुदीर्घमायुः। अस्तु दीर्घमायुः। अस्तु दीर्घमायुः।**
**ॐ त्रीणि पदा व्विचक्क्रमे व्विष्ण्णुर्ग्गोपाऽअदाब्भ्यः। अतो धर्म्माणि धारयन्।।**

यजमानः– **दीर्घा नागा नद्यो गिरयस्त्रीणि विष्णु पदानि च। तेनाऽऽयुः प्रमाणेन पुण्यं पुण्याहं दीर्घमायुरस्तु।।**

विप्राः – **अस्तु दीर्घमायुः। अस्तु दीर्घमायुः। अस्तु दीर्घमायुः।।**
**ॐ त्रीणि पदा व्विचक्क्रमे व्विष्ण्णुर्ग्गोपाऽअदाब्भ्यः। अतो धर्म्माणि धारयन्।।**

इस प्रकार तीनों आशिषों के बाद कलश को यथा स्थान रख देवें।

यजमानः– (ब्राह्मणों को जल देवे) **ॐ शिवा आपः सन्तु।**

विप्राः – **ॐ सन्तु शिवा आपः। सन्तु शिवा आपः। सन्तु शिवा आपः।।**

यजमानः– (ब्राह्मणों को पुष्प देवे) **ॐ सौमनस्यमस्तु।**

विप्राः – **ॐ अस्तु सौमनस्यम्। अस्तु सौमनस्यम्। अस्तु सौमनस्यम्।**

यजमानः– (ब्राह्मणों को अक्षत देवे) **ॐ अक्षतं चाऽरिष्टं चाऽस्तु।**

विप्राः – **ॐ अस्त्वक्षतमरिष्टं च। अस्त्वक्षतमरिष्टं च। अस्त्वक्षतमरिष्टं च।**

यजमानः– (ब्राह्मणों को गन्ध प्रदान करे) **ॐ गन्धाः पान्तु।**

विप्राः – **ॐ सौमङ्गल्यं चाऽस्तु। सौमङ्गल्यं चाऽस्तु। सौमङ्गल्यं चाऽस्तु।**

यजमानः– (ब्राह्मणों को अक्षत देवे) **ॐ अक्षताः पान्तु।**

विप्राः – **ॐ आयुष्यमस्तु। आयुष्यमस्तु। आयुष्यमस्तु।**

यजमानः– (ब्राह्मणों को पुष्प देवे) ॐ पुष्पाणि पान्तु।

विप्राः – ॐ सौश्रियमस्तु। सौश्रियमस्तु। सौश्रियमस्तु।।

यजमानः– (ब्राह्मणों को ताम्बूल देवे) ॐ सफल ताम्बूलानि पान्तु।

विप्राः – ॐ ऐश्वर्यमस्तु। ऐश्वर्यमस्तु। ऐश्वर्यमस्तु।।

यजमानः– (ब्राह्मणों को दक्षिणा देवे) ॐ दक्षिणाः पान्तु

विप्राः – ॐ बहुदेयं चास्तु। बहुदेयं चास्तु। बहुदेयं चास्तु।।

यजमानः– (ब्राह्मणों को पुनः जल देवे) ॐ पुनरापः पान्तु

विप्राः – ॐ स्वर्चितमस्तु। ॐ स्वर्चितमस्तु। ॐ स्वर्चितमस्तु।

यजमानः– (करौ संयोज्य) ॐ दीर्घमायुः शान्तिः पुष्टिः तुष्टिः श्रीः यशो विद्या विनयो वित्तं बहुपुत्रं बहुधनं चाऽऽयुष्यं चाऽस्तु।।

विप्राः – ॐ तथाऽस्तु। तथाऽस्तु। तथाऽस्तु।

यजमानः – (हाथ जोड़कर) यं कृत्वा सर्व वेद-यज्ञ-क्रियाकरण-कर्मारम्भाः शुभाः शोभनाः प्रवर्तन्ते तमहमोङ्कारमादिं कृत्वा ऋग्-यजुः सामऽऽथर्वाऽशीर्वचनं बहु ऋषिमतं समनुज्ञातं भवद्भिरनुज्ञातः पुण्यं पुण्याहं वाचयिष्ये।

विप्राः – ॐ वाच्यताम्। वाच्यताम्। वाच्यताम्।।

यजमानः (हाथ जोड़कर)– ॐ व्रत-जप-नियम-तपः-स्वाध्याय-क्रतु-शम-दम-दया-दान-विशिष्टानां सर्वेषां ब्राह्माणानां मनः समाधीयताम्।

ब्राह्मणाः – ॐ समाहित-मनसः स्मः। समाहित-मनसः स्मः। समाहित-मनसः स्मः।

यजमानः – ॐ प्रसीदन्तु भवन्तः।

